

# अभिज्ञानशाकुन्तलम्

## (ABHIJÑĀNAŚĀKUNTALAM)



डॉ. वेद प्रकाश शास्त्री

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

॥ श्रीः ॥

विद्याभवन प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला

१०८

****

महाकविकालिदासप्रणीतम्

# अभिज्ञानशाकुन्तलम्

'प्रकाश'-संस्कृत-हिन्दी-आङ्ग्लव्याख्यात्रयोपेतम्

व्याख्याकार

डॉ० वेदप्रकाश शास्त्री

एम० ए० (हिन्दी-संस्कृत), स्वर्णपदक विजेता

पी-एच्० डी०, डी० लिट्०, डी० एस्सी०

साहित्याऽऽयुर्वेदरत्न, विद्याभास्कर, आयुर्वेदबृहस्पति



चौखम्बा विद्याभवन

वाराणसी

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रकाशक

**चौखम्बा विद्याभवन**

( भारतीय संस्कृति एवं साहित्य के प्रकाशक तथा वितरक )

चौक ( बैंक ऑफ बड़ोदा भवन के पीछे )

पो. बा. नं. 1069, वाराणसी 221001

दूरभाष : 2420404

ई-मेल : cvbhawan@yahoo.co.in

© सर्वाधिकार प्रकाशकाधीन

पुनर्मुद्रित संस्करण : 2015

मूल्य : 150.00

अन्य प्राप्तिस्थान

**चौखम्बा पब्लिशिंग हाउस**

4697/2, भू-तल ( ग्राउण्ड फ्लोर )

गली नं. 21-ए, अंसारी रोड

दरियागंज, नई दिल्ली 110002

दूरभाष : 32996391



**चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान**

38 यू. ए. बंगलो रोड, जवाहर नगर

पो. बा. नं. 2113

दिल्ली 110007

दूरभाष : 23856391



**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

के. 37/117 गोपालमन्दिर लेन

पो. बा. नं. 1129, वाराणसी 221001

दूरभाष : 2335263

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

THE
VIDYABHAWAN PRACAYAVIDYA GRANTHAMALA
108
****

# ABHIJÑĀNA ŚĀKUNTALAM

OF

## MAHĀKAVI KĀLIDĀSA

*Edited with*
'Prakāśa' Sanskrit-Hindi-English Commentaries

By
Dr. Ved Prakash Shastri
M.A. (Hindi & Sanskrit) (Gold Medalist)
Ph. D., D. Litt., D. Sc.
Sahitya-Ayurvedaratna, Vidyabhaskar
Ayurveda-Brihaspati



CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN
VARANASI

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# आत्मनिवेदन

हिन्दी साहित्याकाश के हिमांशु गोस्वामी तुलसीदास के सम्बन्ध में यह सूक्ति प्रसिद्ध है—

''कविता करके तुलसी न लसे, कविता लसी पा तुलसी की कला''।

यही अथवा कहा जाय कि इससे भी बढकर महत्ता भगवती वाग्देवी के वरदपुत्र महाकवि कालिदास की है। इन्हीं की महनीय कृति है ''अभिज्ञानशाकुन्तलम्''। जिसने शताब्दियों से गुलामी के भार से दबे भारतीय समाज को गर्वपूर्वक पाश्चात्य देशों की आँख में आँख डालकर यह कहने का साहस दिया कि समय के फेर से भले ही हम कैसी ही दीन-हीन दशा में क्यों न पहुँच गये हों हमारा अतीत, हमारा ज्ञान, हमारा विद्यावैभव, हमारा धर्म, हमारी सभ्यता, हमारी संस्कृति—आज भी बेजोड़ हैं और भगवान् मनु की यह गर्वोक्ति आज भी उतनी ही सार्थक है जितनी मानवीय सभ्यता के आदि-अनादि क्षण में थी—

'एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः'॥

कविवर कालिदास के 'अभिज्ञानशकुन्तलम्' को देखकर ही सही मानों में मैक्समूलर आदि पाश्चात्य विद्वानों के हृदय में भारतीय दृष्टिकोण के प्रति परिवर्तन आया था और उसके पश्चात् ही पाश्चात्य जन भारतीय स्वतंत्रता के प्रति रुचि लेने लगे थे। आगे विस्तृत भूमिका में शाकुन्तलम् के सम्बन्ध में बहुत कुछ कहा गया है अतः अधिक उस सम्बन्ध में न कहकर यहाँ इतना ही कहना पर्याप्त है कि मैंने जब महाकविकी कृतियों का अध्ययन किया तब इच्छा हुई कि इनका अनुवाद कर संस्कृत-हिन्दी-अंग्रेजी प्रेमियों के लिए इन्हें सुलभ कराया जाय जिससे वे भी महाकवि की रससिक्त भारती का आस्वादन कर भारत के अतीतकालीन आदर्श का साक्षात्कार कर सकें। भारत के सभी विश्वविद्यालयों में किसी-न-किसी पाठ्यक्रम में 'अभिज्ञानशाकुन्तल' का अध्ययनाध्यापन होता ही है अतः मेरा प्रयास रहा है कि छात्र और साहित्यप्रेमी दोनों समान रूप से इस व्याख्या से लाभान्वित हों।

यद्यपि मेरी मान्यता है कि हमारे अंग्रेजी में किये गये प्रयास से अंग्रेजी का ही साहित्य समृद्ध होता है, तथापि दक्षिण के संस्कृतानुरागियों की अंग्रेजी के प्रति अभिरुचि को दृष्टिगत रख अनुवाद अंग्रेजी में भी प्रस्तुत किया जा रहा है। मुझे यह कहने में संकोच नहीं कि कुछ दशाब्द पूर्व तक मद्रास (आज के हिन्दी-विरोधी तमिलनाडु की राजधानी) से भी जो संस्कृत ग्रंथ प्रकाशित होते थे वे शुद्ध देवनागरी लिपि में ही प्रकाशित होते थे भले ही व्याख्या तमिल या अन्य दक्षिणी भाषा में (लिपि में) क्यों न हो। इसी मद्रास में रामस्वामी नायकर आदि के प्रयत्नों से दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा की स्थापना महात्मा गाँधी के करकमलों से करा कर इस उद्घोष से माँ मेदिनी का अभिनन्दन किया था ''एक राष्ट्रभाषा हिन्दी हो, एक हृदय हो भारत जननी'' परन्तु समय की बलिहारी आज का कण-कण राजनीति से प्रेरित हो भाषा, प्रान्त के दृष्टिकोण को अपना कर इस प्रकार रोगग्रस्त हुआ कि एक हृदय की बात कोरी बात ही बनकर रह गयी। हृदयों को जोड़ने वाली कड़ी को हृदय तोड़ने वाली वस्तु समझ उसके

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अक्षरों तक से घृणा की जाने लगी, उसके अक्षरों पर अलकतरा पोता जाने लगा। तेलुगु जिसके आदिम शिलालेख स्वयं देवनागरी में उपलब्ध होते हैं तथा जिसके सहिष्णु विद्वान् स्वयं इस बात को स्वीकार करते हैं कि संस्कृत तथा देवनागरी ही मूलतत्त्व हैं वे भी कहीं कहीं भटके दिखायी देने लगे हैं। परन्तु सचेताओं के प्रयत्न से इस दिशा में सुधार हो रहा है और वह दिन दूर नहीं जब हम इस तथ्य को समझ लेंगे "निज भाषा उन्नति अहै, सब उन्नति को मूल" और तब अपने ग्रन्थों को उनकी मूल भाषा में पढ़कर रसास्वादन करेंगे और व्याख्यादि के द्वारा किसी भारतीय भाषा के कोश को ही समृद्ध करेंगे, विदेशी भाषा के नहीं।

संस्कृत भारत की रक्तवाहिका नाड़ी है जिससे सभी भाषाओं को पोषण मिला है। हमारे इस प्रयास से भी इस पोषण-क्रम को यत्किञ्चित् सहयोग मिलेगा। इस विश्वास के साथ मैं इसके प्रकाशक श्रीवल्लभदासजी गुप्त संचालक—चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान को साधुवाद देता हूँ जिनके सत्प्रयास से यह व्याख्या सहृदय पाठकों के करों तक पहुँच पाने में सफल हुई है। चौखम्बा-वाराणसी, वेंकटेश्वर प्रेस-बम्बई, मोतीलाल बनारसीदास आदि कुछ संस्थाएँ ही ऐसी हैं जो तन-मन-धन से संस्कृत के प्रचार-प्रसार में अनेक वर्षों से जुड़ी हुई हैं और बिना बिक्री की चिन्ता किये ऐसे ग्रन्थों को भी प्रकाशित करती चली आ रही है जिनकी माँग सर्वथा नगण्य कही जा सकती है। आर्ष साहित्य प्रकाशन विषयक इनका यह प्रयास निश्चय ही इनके प्रकाशनों की कीर्ति को अमर करेगा।

बन्धुवर डॉ० विजयवीर विद्यालंकार एवं अंग्रेजी के विभागाध्यक्ष डॉ० धनञ्जय कुलकरणी ने अंग्रेजी व्याख्या में अपेक्षित परिवर्तन, परिवर्धन, संशोधन कर अनुवाद को अधिक उपयोगी बनाने में जो अयाचित सहयोग दिया है उसके लिए आभार मात्र ही व्यक्त कर रहा हूँ और उसी प्रकार चौखम्बा विद्याभवन के संचालक श्रीव्रजदास जी एवं वहाँ के प्रूफशोधक महोदय का भी आभारी हूँ जिन्होंने इस ग्रन्थ के प्रकाशन में अत्यधिक रुचि लेकर इसे यथासम्भव शीघ्र प्रकाशित कर विद्वज्जन के सामने प्रस्तुत करने का सत्प्रयास किया है।

मनुष्य अल्पज्ञ है, उसकी शक्ति सीमित है अतः हमारे इस प्रयास में त्रुटि रह जाना सहज सम्भाव्य है। आशा है सुधीजन त्रुटियों की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर उपकृत करेंगे, जिससे भविष्य में उनका परिमार्जन किया जा सके।

जन्माष्टमी २०५१ वि०
१६ अगस्त १९९४ ई०

विदुषां वशंवदः
**डॉ० वेदप्रकाश शास्त्री**

२१-१-१९८ गाँधी बाजार,
समक्ष : उच्चन्यायालय,
हैदराबाद-५०००२
दूरभाष : ५२५००९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# प्रस्तावना

सत्स्वपि बहुलेषु काव्येषु तत्प्रणायकेषु च प्रसादगुणगुम्फितस्य वैदर्भीरीति-नियन्त्रितस्याद्यरसरञ्जितस्य कविकुलगौरव रविणा कालिदासेनाभिहितस्य केरल-कामिन्या: कुन्तलस्येवाभिज्ञानशकुन्तलस्य वैशिष्ट्यं कस्य मनो नाह्लादयति। यस्य किल कवित्वरसेन प्लुतमानसा मनीषिण: सहसा कमपि भावभेदमाप्नुवन्त: कठोरदु:खेष्वपि अतुलां चित्तशान्तिमुपगच्छन्तो भारतीदेव्या नवीनमिव भावं प्रत्यक्षीकुर्वन्त: स्वकर्त्तव्येषु रसाभिभवेन प्रमाद्यन्ति। काव्यनिस्यूतमलौकिकं भावजातं चक्षुषेव पश्यन्ति। यस्य च शृङ्गाररससलिलावगाहनेन वृद्धोऽपि क्षणं तरुणायते। परुषमपि ब्रह्मचारिजनहृदयं शृङ्गारैकतानं प्रियवस्तु प्रवणतामवलम्बते च। तमेव कविकुलगुरुं संस्मरन् आहुश्च केचन रसिका:—

कालिदासकवितां नवं वयो माहिषं दधि सशर्करं पय:।
एणिमांसमबला सुकोमला सम्भवन्तु मम जन्मनि जन्मनि॥

यस्य च कवे: करुणरसप्रयोगनैपुण्येन मुहूर्त्तमपि जन्मावधि करुणभा-वमविजानतो नितरां कठोरमप्यन्त:करणं करुणरसमयकूपे निमज्जति। प्रकाश्यते एवास्य कवे: करुणरसवर्णनचातुरी शकुन्तलाया: प्रस्थानकौतुकेऽभिज्ञानस्य तुरीयाङ्के। अभिज्ञान-शाकुन्तले वर्णितं शकुन्तलाया: प्रस्थानदृश्यमवलम्ब्य केचन कारुणिका वदन्ति—

कालिदासस्य सर्वस्वमभिज्ञानशकुन्तलम्।
तत्राऽपि च चतुर्थोऽङ्को यत्र याति शकुन्तला॥

शृङ्गारचातुरी तु कवे: सर्वत्र परिस्फुटैवेति। कविरयमुपमाप्रिय इति के वा न जानन्ति। कथयन्ति च तद्वेदिन:—

उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।
दण्डिन: पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणा:॥

अथायं कवीश्वर: कदा, कस्मिन् प्रान्ते जनुरधत्त तत्र बहवो बहुप्रकारै-र्विप्रतिपद्यन्ते। महाकविना स्वयं स्वविषये किमपि नोपन्यस्तम्। ऐहिक-नश्वर-सुखविमुखानां मोक्षरूपपरमपुरुषार्थपथमात्रप्रपीत्सूनां मुनीनामिवप्राचीनानामार्य्य- गौरवभूतानां केवलं दृष्टान्तप्रदर्शनद्वारेण लेशत एवैहिकसुखसम्पत्तिसाधनफलकेषु खल्वैतिह्यविषयेषु नासीन्मनागपि प्रयास:। महाकविना च यत्किञ्चिन्निरूपितं तत् स्वल्पं तदपि दुर्लभम्। तस्य च काव्ये आत्मप्रतिष्ठाया लेशोऽपि नास्ति। तत्रापि स स्वभावतो विनयावनत एव अस्माकं दृष्टिपथं आयाति। तस्य विनयत्वं रघुवंश-काव्यपद्येभ्योऽवगम्यते। कादम्बरीप्रणेता बाणभट्टो हर्षचरिते महाकवे: कवित्वं प्रशशंस। उक्तञ्च तेन—

निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कुमारिलभट्टोऽपि स्वतन्त्रे तन्त्रवार्तिके—

"सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रणाममन्तःकरणप्रवृत्तयः ॥"

इति शाकुन्तलपदमुद्धृत्य 'प्रसिद्धिरूपं कविभिर्निरूपितं' इति वाक्य- परिपोषणार्थं कालिदासं सस्मार।

महाकविदण्डिना काव्यादर्शप्रथमाध्याये—

"प्रसादवत् प्रसिद्धार्थमिन्दोरिन्दीवरद्युति।
लक्ष्म लक्ष्मीं तनोतीति प्रतीतिसुभगं वचः ॥"

इति कालिदासकवितायास्तृतीयं चरणमुदाहृत्य प्रसादगुणो व्याख्यातः। तथा हि पूर्वोक्तप्रमाणकलापैः ख्रिष्टतृतीयशताब्दीकालात्परवर्त्तीपञ्चमशताब्दीकालशेषात् पूर्ववर्ती-कालो महाकवेः कालिदासस्याविर्भावकाल इति कैश्चिद् गवेषकैर्निरूपितीकृतमस्ति। केचन महानुभावाः महाकविकालिदासस्याविर्भावकालः ख्रिष्टीयषष्ठशताब्दीकाल इति मन्यन्ते। भारतीयजनश्रुतिरेव तेषां समालोचनाया प्रमुखाधारभूमिः। मालवदेशान्तःपातिन्यामुज्जयिनी नाम राजधान्यां विक्रमादित्यो नाम राजा आसीत्—

मत्तोऽधुना कृतिरियं सति मालवेन्द्रे,
श्रीविक्रमार्कनृपराजवरे समासीत्।
यद्राजधान्युज्जयिनी महापुरी,
सदा महाकालमहेशयोगिनी ॥

इति ज्योतिर्विदाभरणोक्तेः। तस्य च राज्ञो धन्वन्तरिप्रभृतयो रत्नभूता नव-संख्यकाः पण्डिताः सभासदो बभूवुः। तेषु महाकविः कालिदासोऽप्येकं रत्नमासीत्। तथा चोक्तं ज्योतिर्विदाभरणे—

धन्वन्तरिक्षपणकामरसिंहशङ्कुवेतालभट्टघटखर्परकालिदासाः ।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां,रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य ॥ इति।

ख्रिष्टजन्माव्यवहितपूर्वशताब्दीकालो विक्रमादित्यस्य काल इत्यपि कैश्चिद् अनुसन्धित्सुभिर्निरूपितम्। स एव कालो महाकवेः कालिदासस्याविर्भावकाल इति कथञ्चित् मन्तव्यम्।

बिहारोत्कलजर्नल-विंसेण्टस्मिथ-महामहोपाध्यायहरप्रसादशास्त्री प्रभृतयो-विद्वांसः मालवदेशस्थं 'मन्दसौर'(प्राचीन दशपुर)नामकं नगरं तन्निकटवर्ती किञ्चित् पुण्यस्थानं वा महाकवेर्जन्मभूमिरिति निपुणं वदन्ति—

केचित् वदन्ति बङ्गेऽस्य जन्म मालवदेशके।
मगधे विबुधाश्चान्ये मिथिलायां परेऽधुना ॥

तथाहि विक्रमसभायां सदस्यतया नवरत्नानामेकं रत्नंकालिदास आसीत्। एवमेव भोजप्रबन्धादौ भोजसभायां कालिदासस्य वर्णनाद् भोजसमयेऽपि कश्चित् कालिदास आसीत् इति सम्भाव्यते। एवमन्येऽपिं कालिदासाः सन्ति ध्रुवं सम्भाव्यन्ते। राजशेखरोऽप्येवमेवाह—

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

एकोऽपि जीयते हन्त! कालिदासो न केनचित्।
शृङ्गारे ललितोद्गारे कालिदासत्रयी किमु॥ इति।

सम्प्रति हि कालिदासकृतत्वेन बहवो ग्रन्थाः समुल्लसन्ति, तेषु मुख्यतमाः— रघुवशम्, कुमारसम्भवम्, मेघदूतं, शाकुन्तलं, विक्रमोर्वशीयम्, मालविकाग्नि-मित्रम्, ऋतुसंहारम्, पुष्पबाणविलासश्चेति ग्रन्था एकस्यैव कालिदासस्येति सम्भाव्यते। उपर्युक्तग्रन्थेषु 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' नाटकं चरमोत्कर्ष-सीमायामस्तीति वक्तुं शक्यते। सम्भवतो नाटकमिदं कविना शेषजीवने निरमायि।

नाटकेऽस्मिन् धीरोदात्तो दक्षिणो नामकरो दुष्यन्तः। तृतीयाङ्कपर्यन्तं शकुन्तला कन्या मुग्धा च। ततः परं स्वकीया मध्या च नायिका। विप्रलम्भशृङ्गारः प्रधानो रसः वीरकरुणादयो गौणभूतरसाः। विप्रलम्भशृङ्गारस्तु गान्धर्वविवाहात् प्राक् पूर्वरागात्मकः ततः परं प्रवासरूपः। नाटकेऽस्मिन् प्रसादो गुणः, वैदर्भी रीतिश्च।

१९८, गाँधी बाजार, हैदराबाद दक्षिण,
गंगा दशहरा, १९५४ वि०
७-६-१९७७ ई०

विदुषां वशंवदः
डॉ० वेदप्रकाश शास्त्री

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# भूमिका

महाकवि कालिदास भारतीय मनीषा के परमोज्ज्वल प्रतीक रूप में संस्कृत साहित्य में प्रतिष्ठित हैं। विश्व साहित्य में उनकी कृतियों का तो महत्त्वपूर्ण स्थान है ही साथ ही विश्व के लोकप्रिय कवियों और नाटक कारों में भी उनका महत्त्वपूर्ण स्थान है। प्रकृति की लीलाभूमि में जीवन बिताने वाले महाकवि ने अपने महाकाव्यों, ऋतुसंहार, मेघदूत जैसे लघुकाव्यों एवं अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय आदि नाटकों में जो अनुपम सौन्दर्य अनुस्यूत किया है, उसकी क्षमता संस्कृत साहित्य में ही नहीं विश्व के किसी भी साहित्य में दुर्लभ है। लोक-प्रियता की दृष्टि से कालिदास आज भी अद्वितीय ही ठहरते हैं। उनकी कृतियाँ विद्वानों तथा सामान्य शिक्षित जनों में समान रूप से प्रिय हैं। यदि कहा जाय कि संस्कृत साहित्य का अध्ययन कालिदास की कृतियों से ही होता है तो कोई अतिशयोक्ति न होगी। मूर्धन्य टीकाकार मल्लिनाथ ने कालिदास की रचनाओं के सम्बन्ध में जो प्रशस्ति लिखी है उससे उक्त कथन का समर्थन अनायास उपलब्ध हो जाता है। वे लिखते हैं—

वाणीं काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासिकीम्
अन्तस्तन्त्रमरंस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत्।
वाचामाकलयद्रहस्यमखिलं यश्चाक्षपादस्फुराम्
लोके भूद्यदुपज्ञमेव विदुषां सौजन्यजन्यं यशः॥

अर्थात् महर्षि कणाद का वैशेषिक दर्शन, भगवान् वेदव्यास का वेदान्त दर्शन, शेषावतार पतंजलि का महाभाष्य, अक्षपाद गौतम का न्यायदर्शन आदि शास्त्रीय ग्रन्थों का जिसने यथावत् अध्ययन कर लिया है वही कालिदास की रचनाओं का रसास्वादन कर सकता है। इस कथन से यह स्पष्टतः ध्वनि होता है कि कालिदास की सूक्तियों का सम्यग् रूप से आस्वादन करना केवल दिग्गज पण्डितों के ही वश ही बात है। संस्कृत काव्य-ग्रन्थों के टीकाकारों में मल्लिनाथ का मूर्धन्य स्थान है। संस्कृत के अनेक जटिल काव्यों पर यदि उनकी टीकाएँ उपलब्ध न होतीं तो वे आज इतने लोकप्रिय न होते। कालिदास की रचनाओं को दृष्टिगत रख कर स्वयं मल्लिनाथ ने अपने सम्बन्ध में कहा है—

कालिदासगिरां सारं कालिदासः सरस्वती।
चतुर्मुखोऽथवा ब्रह्मा विदुर्नान्ये तु मादृशाः॥

अर्थात् कालिदास की रचनाओं का सार अद्यावधि मात्र तीन ही हृदयंगम कर पाये हैं—एक चतुरानन ब्रह्मा, दूसरी वाग्देवी सरस्वती तथा तीसरे स्वयं कालिदास। मेरे समान अल्पज्ञ जन तो उन्हें समझ पाने में सर्वथा असमर्थ ही रहे हैं।

मल्लिनाथ जैसे प्रकाण्ड विद्वान् जब कालिदास की रचनाओं के यथावत् रसास्वादन में स्वयं को अशक्त प्रतिपादित करते हों तब अन्य विद्वानों की क्षमता का अनुमान स्वयं ही लगाया जा सकता है। अतः निःसंकोच कहा जा सकता है कि कालिदास की रचनाएँ दिग्गज विद्वानों के मनन का विषय हैं। वे अत्यन्त सरस, सरल तथा सुबोध होते हुए भी परम गम्भीर एवं निगूढ भावों से गुम्फित हैं।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

महाकवि कालिदास की कृतियाँ संस्कृत साहित्य की अमर निधि हैं। इन्हीं के कारण भारत का आदर अखिल विश्व में उस समय हुआ जब भारत दासता की बेड़ियों में जकड़ा हुआ था। अभिज्ञानशाकुन्तल का अध्ययन कर प्रसिद्ध जर्मन कवि गेटे ने कहा था—

हे मित्र! यदि तुम वासन्ती तारुण्य के मनोहर पुष्प और ग्रीष्म तुल्य प्रौढावस्था के उत्तमोत्तम फल तथा आत्मा को प्रभावित करने वाली श्रेष्ठ सामग्रियाँ एकत्र ही पाना चाहते हो तो कालिदास की शकुन्तला पढो। उसके रससलिल में अवगाहन कर न केवल तुम्हारी आत्मा ही सन्तुष्ट और शान्त होगी प्रत्युत तुम्हें स्वर्ग और भूतल की सकल समृद्धियाँ भी वहाँ एक ही स्थान पर सुलभ हो जायेंगीं।

श्री वासुदेव विष्णु मिराशी ने गेटे के इस भाव को संस्कृत पद्य में गुम्फित कर लिखा है—

वासन्तं कुसुमं फलं च युगपत् ग्रीष्मस्य सर्वं च यत्
यच्चान्यन्मनसो रसायनमतः सन्तर्पणं मोहनम्।
एकीभूतमभूतपूर्वमथवा स्वर्लोकभूलोकयो-
रैश्वर्यं यदि वाञ्छसि प्रियसखे! शाकुन्तलं सेव्यताम्॥

कालिदास को शताब्दियों पूर्व 'कविकुलगुरु' कहा गया था, आज भी वे उक्त पदवी के अन्वर्थक अधिकारी हैं। उनकी उपलब्ध कृतियाँ आज भी उसी प्रकार सम्मानभाजन हैं जिस प्रकार शताब्दियों पूर्व थीं। इसका एक मात्र कारण यही है कि वे मानव-जीवन की शाश्वत कामनाओं और प्रवृत्तियों के सूक्ष्म द्रष्टा कवि हैं। उनके काव्य की स्रोतस्विनी ऐसे अगाध सौन्दर्य एवं प्रेम की लहलहाती पृष्ठभूमि पर प्रवहमाण है, जो सदैव आर्द्रतासम्पन्न रहती है। उन्होंने ऐसी मानवीय समस्याओं को अपना कार्य-विषय बनाया है जो देश-काल की सीमा में आबद्ध नहीं हो सकतीं। असीम सौन्दर्य का सतत दर्शन, पावन प्रेम का पूजन, सर्वस्व समर्पण की भावना उनके काव्य का कमनीय आधार है।

कालिदास की सूक्ष्म दृष्टि केवल बाह्य सौन्दर्य की उपासिका नहीं थी अपितु सभी अवस्थाओं में अक्षुण्ण रहने वाले सौन्दर्य की उपासिका थी। चराचर विश्व में व्याप्त प्रकृति नटी की स्वर्गीय सुषमा को वे मानव-सौन्दर्य में प्रतिमूर्त देखते थे। नारी-अंगों का सौन्दर्य ही उनका प्रिय वर्ण्य विषय नहीं था, प्राकृतिक उपादानों के वर्णन को भी उन्होंने उतना ही महत्त्व दिया है जितना नारी के सौन्दर्य-वर्णन को। नारी उनकी दृष्टि में मात्र उपभोग की वस्तु नहीं थी इसीलिए रघुवंश के अजविलाप प्रसंग में नारी के प्रति अपनी भावनाओं का उद्घाटन उन्होंने अज के मुख से इस प्रकार कराया था—

गृहिणी सचिवः मिथः सखी, प्रिय शिष्या ललिते कलाविधौ।
करुणाविमुखेन मृत्युना हरता त्वां वद किं न मे हृतम्॥

कालिदास के प्रेम की परिणति केवल उद्दाम कामवासना की क्षणिक तृप्ति मात्र नहीं थी, उनके पात्रों में अपने प्रेम की रक्षा के लिए समस्त जीवन का उत्सर्ग कर देने की निष्ठा है। कालिदास सौन्दर्य को प्रेम में तथा प्रेम को जीवन समर्पण में सफल मानते थे।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कालिदास के प्रेम और सौन्दर्य की कल्पना प्राचीन भारतीय विचारधारा के सर्वथा अनुरूप है। कालिदास ने प्रेम की सार्थकता को विवाह में तथा विवाह की सार्थकता को प्रजोत्पादन के मांगलिक व्यापार में स्वीकार किया है। रघुवंश में उनका यह कथन उक्त कथन का प्रमाण है—

'प्रजायै गृहमेंधिनाम्'।

इसी विशेषता के कारण उनकी कृतियाँ देश काल की सीमा में आबद्ध न रहकर सार्वभौम प्रतिष्ठा की अधिकारिणी बन सकी हैं।

कालिदास, का प्रकृतिप्रेम विश्वविश्रुत है। उनके समान प्रकृतिप्रेमी अन्य कोई विश्व साहत्यि में दिखायी नहीं पड़ता। सामान्य कवियों की भाँति वे प्रकृति को केवल उद्दीपन विभाव के रूप में ही नहीं देखते थे बल्कि वे उसे प्रेम का पूरक मानते थे। उनकी दृष्टि में मानवीय सौन्दर्य का मापदण्ड प्राकृतिक सौन्दर्य ही था। वे मानते थे कि जब मनुष्य प्रकृति के जीवन से पृथक् हो जाता है तब उसकी अन्तश्चेतना मन्थर हो जाती है, आध्यात्मिक भूख मर जाती है और उसमें समाज-कल्याण की भावना सर्वथा तिरोहित हो जाती है। उनका प्रकृतिप्रेम पूर्ण कमनीयता के साथ अभिज्ञानशाकुन्तल में अनुस्यूत हुआ है। प्रकृति के साथ मानवीय मधुर सम्बन्धों की मनोरम छटा जिस रूप और परिमाण में शाकुन्तल में दृष्टिगत होती है उसकी तुलना अन्यत्र दुर्लभ है। कालिदास की लोकप्रियता का अन्य कारण है उनकी सुललित, सरस तथा सरल भाषा। वाग्देवी के वरदपुंत्र होने के नाते वे चाहते तो जटिल काव्य की रचना कर अपना प्रभुत्व सिद्ध कर सकते थे, परन्तु उन्होंने कभी ऐसा प्रयास नहीं किया। उन्होंने न अलंकारों के भार से कविताकामिनी के कमनीय कोमल कलेवर को व्यथित करने का प्रयास किया है और न ही जटिल छन्दों के बन्ध में कविता को उलझाकर इस स्थिति में पहुँचाया है कि उसे समझने के लिए किसी को सिर खपाना पड़े। वे अपनी कविताकामिनी को इस प्रकार हृदयाकर्षक बनाना चाहते थे कि उसके दर्शन मात्र से पण्डित-अपण्डित सभी उसकी ओर आकृष्ट हो सकें और अपने इस उद्देश्य में वे किस सीमा तक सफल रहे हैं, यह उनके काव्य के परिशीलन से स्वयमेव जाना जा सकता है।

उनकी लोकप्रियता का दूसरा कारण है—उनकी मौलिक उद्भावनाएँ। वर्ण्य विषय प्राचीन ग्रन्थों से लेकर भी उन्होंने अपनी कल्पना के रंगों से उन्हें इस प्रकार सँवारा है कि वे न केवल नये बन गये हैं बल्कि सर्वथा मौलिक ही प्रतिभासित होने लगे हैं।

कालिदास की प्रसादगुणपूर्ण ललित पदावलीमण्डित परिष्कृत शैली उनकी वैदर्भी रीति के जिस प्रकार सर्वथा अनुरूप है, उसी प्रकार उनकी सुकुमार कल्पना भी मधुर भावों की अभिव्यंजना में पूर्ण समर्थ है। रस और अलंकार उनके सहज सहचर हैं, जो उनकी इच्छानुसार विषय का अनुगमन करते हैं। उन्होंने सामान्यतया उत्प्रेक्षा, दृष्टान्त, अर्थान्तरन्यास, अनुप्रास, उपमा, स्वभावोक्ति आदि अलंकारों का प्रयोग किया है सही परन्तु स्वभावोक्ति तथा उपमा के प्रयोग में जो सफलता उन्हें मिली है वह अन्यत्र दुर्लभ है। कालिदास की उपमा के सम्बन्ध में तो 'उपमा कालिदासस्य' की उक्ति विश्वविख्यात ही है। यदि उनकी समस्त कृतियों से उनकी अनवद्य उपमाएँ एकत्रित की जायें तो मात्र उनके आधार पर ही यह

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

निःसंकोच कहा जा सकता है कि उनकी प्रतिभा सर्वतोमुखी थी तथा शास्त्रज्ञान, व्यवहारज्ञान एवं अनुभव की दृष्टि से वे अद्वितीय थे।

मानसिक उद्वेगों एवं भावों के सूक्ष्म द्रष्टा तथा उनके यथावत् प्रतिपादक के रूप में भी कालिदास अद्वितीय ही ठहरते हैं। शृंगार की विविध भावनाओं के तो वे सर्वश्रेष्ठ चित्रकार थे ही। भाव, भाषा प्रतिपादन किसी भी दृष्टि से देखें तो कालिदास अद्वितीय प्रतिभा एवं काव्यशक्ति सम्पन्न ही दृष्टिगोचर होते हैं। यही कारण है कि मूर्धन्य आलोचकों ने उनके सम्बन्ध में कहा—''प्राचीन काल में कवियों की गणना का प्रसंग उपस्थित होने पर सर्वप्रथम कालिदास का नाम का कनिष्ठिका अँगुली पर रखा गया। किन्तु उनकी समता में अन्य नाम न आ पाने के कारण दूसरी अँगुली पर किसी का नाम जा ही नहीं सका। परिणामस्वरूप कनिष्ठिका के बाद की दूसरी अँगुली का नाम अनामिका पड़ गया। आज भी कालिदास के समान कोई और कवि न होने के कारण उस अँगुली का नाम 'अनामिका' सर्वथा सार्थक सिद्ध हो रहा है।

पुरा कवीनां गणनाप्रसङ्गे कनिष्ठिकाधिष्ठितकालिदासः।
अद्यापि तत्तुल्यकवेरभावादनामिका सार्थवती बभूव॥

प्रकृष्ट गद्यकार बाणभट्ट ने कालिदास की विशेषताओं को हृदयंगम कर उनके सम्बन्ध में कहा है कि कालिदास की आम्रमंजरी के समान सरस और मधुर कविताओं को सुनकर किस सहृदय के हृदय में आनन्द की बाढ़ नहीं आ जाती—

निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते॥

कविवर सोड्ढल ने कालिदास की प्रशंसा करते हुए लिखा है—''वे कविश्रेष्ठ कालिदास धन्य हैं जिनकी उज्जवल कीर्ति उनकी निर्दोष कविता के समान अमृततुल्य तथा मधुर है। जिस प्रकार उनकी वाणी सूर्यवंश का पूरा वर्णन करने में समर्थ सिद्ध हुई है वैसे ही उनकी कीर्ति भी समुद्र के उस पार पहुँच गई है।''

ख्यातः कृती सोऽपि च कालिदासः शुद्धा सुधा स्वादुमती च यस्य।
वाणीमिषाच्चण्डमरीचिगोत्रसिन्धोः, परं पारमवाप कीर्तिः॥

इससे स्पष्ट होता है कि कालिदास की कीर्ति बहुत पहले ही विदेशों में फैल चुकी थी। कविवर श्रीकृष्ण ने कालिदास की भाषा के सम्बन्ध में लिखा है—''कमलिनी की भाँति अस्पृष्ट दोषवाली (रात्रि में विकसित होने वाली, दूसरे पक्ष में दोष रहित) मुक्ताहार की भाँति गुणसमूह से युक्त (अनेक सूत्रों में गुम्फित, दूसरे पक्ष में प्रसादादि गुणों से युक्त), प्रियतमा के अंक की भाँति विमर्द से (मींजने आदि से तथा परीक्षण से) आह्लादकारिणी भाषा कालिदास के अतिरिक्त अन्य किसी को सुलभ नहीं हो पाई है''—

अस्पृष्टदोषा नलिनीव हृष्टा हारावलीव ग्रथिता गुणौघैः।
प्रियाङ्कपालीव विमर्दहृद्या न कालिदासादपरस्य वाणी॥

ध्वन्यालोककार आनन्दवर्धनाचार्य ने कालिदास के महाकवित्व को स्वीकारते हुए कहा है—''यद्यपि संसार में अनेक कवि उत्पन्न होते हैं, तथापि उनमें से कालिदास के समान दो-तीन अथवा पाँच-छः व्यक्ति ही महाकवि की उपाधि के अधिकारी होते हैं—

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अस्मिन्नतिविचित्रकविपरम्परावाहिनि संसारे कालिदास-प्रभृतयो द्वित्रा पञ्चषा वा महाकवय इति गण्यन्ते ॥

गोवर्धनाचार्य ने कालिदास की प्रशंसा करते हुए कहा है—''कालिदास की सूक्तियाँ साभिप्राय, मधुर तथा कोमल रतिविलासिनी (सुकुमार एवं मनोहर रमणी) के कलकण्ठ स्वर की भाँति शिक्षा देते समय भी हमें आनन्द से विभोर कर जाती हैं—

साकूतमधुरकोमलविलासिनीकण्ठकूजितप्राये ।
शिक्षासमयेऽपि मुदे रतिलीला कालिदासोक्ती ॥

आचार्य मम्मट ने कविता का उद्देश्य 'कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे' प्रतिपादित किया है और वह अक्षरशः कालिदास की कविता में उपलब्ध होता है।

**जीवनवृत्त—**

अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय, मालविकाग्नि मित्र नाटकों; रघुवशं, कुमारसम्भव, मेघदूत तथा ऋतुसंहार जैसी महनीय कृतियों के कृती कालिदास का जीवनवृत्त प्रायः तिमिराच्छन्न ही कहा जा सकता है। एक जनश्रुति के अनुसार वे उज्जयिनी के परम प्रतापी शासक विक्रमादित्य के नवरत्नों में से एक थे। कहा जाता है कि वे शैशव में निपट मूर्ख थे। कुछ चलते-पुर्जे पण्डितों ने परम विदुषी विद्योत्तमा के साथ उनका शास्त्रार्थ कराकर, उन्हें विजयी घोषित कर उसके साथ उनका विवाह करा दिया था परन्तु शीघ्र ही कालिदास की मूर्खता प्रकट हो जाने पर विद्योत्तमा ने उन्हें अपने घर से निकाल दिया। इस घटना से दुःखी होकर कालिदास ने भगवती की आराधना कर उनके कृपाप्रसाद से अपूर्व वैदुष्य प्राप्त किया और घर लौटकर पत्नी से घर के द्वार खोलने के लिए इस प्रकार कहा—'अनावृतकपाटं द्वारं देहि'। विदुषी पत्नी ने पति की वाणी पहचान कर अपनी जिज्ञासा शान्त करने के लिए पूछा—'अस्ति कश्चिद् वाग्विशेषः' अर्थात् क्या तुम्हारी वाणी में कुछ विशेषता आ गई है। कालिदास ने पत्नी का तात्कालिक समाधान तो किया ही साथ ही कालान्तर में उसके प्रश्न के अस्ति, कश्चिद्, वाग् तीनों पदों को लेकर प्रथम पद से

'**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः**'—कुमारसंभव, द्वितीय पद 'कश्चित्' को लेकर '**कश्चित् कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्प्रमत्तः**'— मेघदूत तथा तृतीय पद 'वाग्' को लेकर '**वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये**'— रघुवंश जैसे महाकाव्यों का प्रणयन कर अपनी प्रतिभा की छाप इस प्रकार कालपृष्ठ पर छोड़ी कि आज भी वह अजर- अमर बनकर उनकी यशःपताका फहरा रही है।

कालिदास के सम्बन्ध में लंका में किंवदन्ती प्रसिद्ध है। उसके अनुसार कालिदास श्रीलंका (सिंहल) नेरश कुमारदास के महाकाव्य 'जानकीहरण' के प्रशंसक थे। राजा ने यह सुनकर उन्हें अपने यहाँ बुलाया और उनका बहुत आदर-सत्कार किया। वहाँ रहते हुए कालिदास राजा के अतीव प्रिय पात्र बन गये। वहाँ उनकी घनिष्ठता एक सुन्दरी दासी से हो गई जिसके कारण वहीं कालिदास का निधन हुआ। राजा कालिदास के निधन से इतने दुःखी हुए कि उन्होंने कवि की चिता में कूद कर आत्महत्या कर ली। कहा जाता है कि सिंहल द्वीप के दक्षिण भाग में अभी तक कालिदास की समाधि विद्यमान है।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कालिदास की जन्मभूमि के सम्बन्ध में पर्याप्त मतभेद है। कुछ लोग उन्हें बंगाली, कुछ काश्मीरी, कुछ मालवा निवासी तथा कुछ वर्तमान उत्तरप्रदेश का निवासी उन्हें सिद्ध करते हैं; परन्तु अद्यतन खोजों ने उत्तराखण्ड के केदार क्षेत्रान्तर्गत 'कविट्ठा' (कवेः स्थितिः यत्रासीत्) को उनका जन्मस्थान प्रतिपादित करने का प्रयास किया है और बताया है कि यहीं के नैसर्गिक वातावरण में जन्मे और अभिवर्धित होने के कारण कालिदास प्रकृति का सही चित्रण कर पाने में सफल रहे हैं। जन्मभूमि के समान ही उनके स्थितिकाल में भी मतभेद है। अधिकांश भारतीय विद्वान् ईसा से ५७ वर्ष पूर्व उनकी स्थिति मानते हैं। कुछ विद्वान् चौथी से छठी शताब्दी तक उनकी स्थिति को दोलायमान करते दृष्टिगोचर होते हैं परन्तु कवि के अन्तः साक्ष्य के अभाव में कुछ निर्णयात्मक रूप में कह पाना असंभव-सा ही है।

कालिदास की रचनाओं में उनके उज्जैन के प्रति लगाव का दिग्दर्शन होता है जिससे प्रतिभासित होता है कि सही जन्मभूमि एवं कर्मभूमि तो उज्जयिनी उनकी थी ही। मेघदूत में वे यक्ष से अपनी प्रियतमा के पास जाने वाले मेघ से कहलाते हैं—

वक्रः पन्था यदपि भवतः प्रस्थितस्योत्तराशां।
सौधोत्सङ्गप्रणयविमुखो मास्म भूरुज्जयिन्याः॥

अर्थात् उत्तर दिशा की ओर प्रस्थान करते हुए यद्यपि मार्ग कुछ टेढ़ा मेढ़गा तथापि तुम उज्जयिनी के राजभवनों को देखना न भूलना।

उन्होंने उज्जयिनी का तो बहुशः उल्लेख अपनी रचनाओं में किया ही है साथ ही उज्जयिनी में प्रवाहित शिप्रा नदी तथा वहाँ के अधिष्ठातृ देवता महाकाल का सादर उल्लेख करना भी वे नहीं भूले हैं।

कालिदास की कृतियों में नगाधिराज हिमालय तथा गंगा के प्रति विशेष पक्षपात पाया जाता है जिससे विदित होता है कि उनकी स्थिति इन क्षेत्रों में पर्याप्त समय तक रही होगी। भारत के प्रायः सभी क्षेत्रों का पूर्णतः अवलोकन भी उन्होंने खुले नेत्रों से किया था जिसके कारण वे उन सबका जीवन्त वर्णन कर पाये।

**व्यक्तित्व—**

कालिदास की रचनाओं के अध्ययन से स्पष्टतः विदित हो जाता है कि उनका व्यक्तित्व अतीव प्रभावशाली था। वे सहृदय, सौन्दर्योपासक तथा विशुद्ध प्रेम के पुजारी थे। विश्व के सभी सुखों और समृद्धियों का उन्होंने उपभोग किया था। प्रकृति के अनन्य उपासक होते हुए भी नारी-सौन्दर्य के प्रति उनका विशेष आकर्षण था। वे आदर्शवादी प्राचीन भारतीय आदर्शों के प्रति अगाध श्रद्धासम्पन्न थे। भारतीय संस्कृति के मूल्यवान् तत्त्वों की उन्होंने सर्वत्र प्रयत्नपूर्वक रक्षा की है और श्रुति, स्मृति, आचार ग्रन्थों की मान्यताओं का यथाशक्य संरक्षण किया है। वर्णाश्रम धर्म के प्रति अपनी अटूट निष्ठा का दिग्दर्शन उन्होंने अपनी कृतियों में प्रतिपद कराया है। राजतन्त्र के अनुयायी होते हुए भी उन्होंने 'राजा प्रकृतिरञ्जनात्' के आदर्श को उसका प्रथम गुण प्रतिपादित किया है। उत्कृष्ट नरेश में जिन गुणों को वे अनिवार्य मानते थे उनका दिग्दर्शन उन्होंने महाराज दिलीप के चरित्र के व्याज से रघुवंश के प्रथम सर्ग में कराया है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

उनकी रचनाओं के अध्ययन से विदित होता है कि उन्हें कभी अभाव का सामना नहीं करना पड़ा था। दुःख के दर्शन उन्हें वियोग अथवा मृत्यु के माध्यम से ही किये थे। स्वभाव से गम्भीर होते हुए भी वे विनोदप्रिय थे। अपने विदूषकों में हास्यरस का पूर्ण परिपाक दिखा कर उन्होंने इस बात को स्वतः सिद्ध कर दिया है। आयुर्वेद, संगीतशास्त्र, ज्योतिष, व्याकरण, धर्मशास्त्र, लोकव्यवहार, पुराण, इतिहास, साहित्य आदि का उनका गम्भीर अध्ययन था। संगीत और चित्रकला के वे अनन्य प्रेमी थे और घुमक्कड प्रकृति के थे। उनके पात्रों द्वारा उनकी इन प्रवृत्तियों पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है।

समष्टि रूप में साहित्य, संगीत और कला तीनों क्षेत्रों में कालिदास को विशेष निपुणता प्राप्त थी। लोकव्यवहार में उनकी अबाध गति थी और मानव-जीवन की सभी स्थितियों में उनका अनुभव नितान्त गम्भीर और व्यापक था। इन सब विशेषताओं के अधिष्ठान कालिदास महाकवि भर्तृहरि के इस कथन को अन्वर्थक बनाते दृष्टिगोचर होते हैं—

जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाः कवीश्वराः।
नास्ति येषां यशःकाये जरामरणजं भयम्॥

## कालिदास के नाटक

कालिदास ने रघुवंश, कुमारसंभव, मेघदूत, ऋतुसंहार चार काव्य तथा मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय और अभिज्ञानशाकुन्तल तीन नाटकों का प्रणयन किया है और मात्र इन तीन नाट्यकृतियों के कारण वे मूर्धन्य नाटककार के सर्वमान्य पद पर अधिष्ठित हो गये हैं। उपर्युक्त तीनों नाटकों में 'मालविकाग्निमित्र' कालिदास की पहली नाट्यकृति है। यह निर्णय इस आधार पर किया गया है कि इसमें उनकी अन्य दो नाट्यकृतियों के समान रूपक प्रतिभा की चारुता के दर्शन नहीं होते। हाँ, इतना सत्य है कि अभिनय, संवाद तथा कथानक की मधुरता की दृष्टि से यह नाटक भी संस्कृत नाटकों में अपना प्रमुख स्थान रखता है, भले ही अभिज्ञानशाकुन्तल जैसी मनोज्ञता उसमें नहीं है। कालिदास जैसे रससिद्ध कवि के प्रथम प्रयास के लक्षण इसमें स्फुट हैं। प्रकारान्तर से इस नाटक का यह कथन भी हमारे कथन को प्रमाणित करता है दृग्गोचर होता है—'न तो पुराना होने से सब अच्छा हो सकता है और न नया होने से कोई काव्य उपहास अथवा उपेक्षा का पात्र ही बन जाता है। विद्वज्जन परीक्षा करके उत्तम को अंगीकार करते हैं। दूसरों के अनुभव अथवा विश्वास के आधार पर अपनी राय कायम करना तो मूर्खों का काम हैं—

पुराणमित्येव न साधु सर्वं, न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्।
सन्तः परीक्ष्यान्यतरद् भजन्ते मूढः परप्रत्ययनेयबुद्धिः॥

यहाँ हम सभी नाटकों पर विचार न कर मात्र अभिज्ञानशाकुन्तल पर ही प्रकाश डालने का यत्किञ्चित्प्रयास करेंगे।

**अभिज्ञानशाकुन्तलम्—**

अभिज्ञानशाकुन्तलम् का विश्व-साहित्य में मूर्धन्य स्थान है। इसके सम्बन्ध में यह सूक्ति प्रसिद्ध है—

'काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला'।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अर्थात् काव्यों में नाटक तथा नाटकों में अभिज्ञानशाकुन्तल से बढ़कर रम्य रचना अन्य नहीं है। इस नाटक में महाकवि कालिदास की नाट्य कला का ही चरम विकास नहीं हुआ है, अपितु उनकी काव्यप्रतिभा, सूक्ष्म पर्यवेक्षण एवं मानवीय संवेदनाओं का भी यह सर्वोत्तम उदाहरण है। यह नाटक अपनी ऐतिहासिक परन्तु अभिनव कथावस्तु, रोचक शैली, रचना-कौशल, स्वाभाविकता तथा आदर्श चरित्रों के कारण इतना लोकप्रिय है कि शायद ही कोई संस्कृत साहित्यिक रसिक इसकी रसमाधुरी का आस्वाद किये बिना रह सका हो। इस नाटक में सात अंक हैं तथा इसके आदि और अन्त में देवाधिदेव भगवान् शंकर की स्तुति इस बात की परिचायक है कि कालिदास परम शैव थे और 'विद्याकामः शिवं जपेत्' कथन में पूर्ण आस्था रखते थे।

इस नाटक की मूलकथा 'महाभारत' के आदिपर्व से ली गई है किन्तु कवि ने अपनी अलौकिक प्रतिभा से इसमें अनेक मौलिक परिवर्तन करके इसकी कथावस्तु का इतना मनोहर विकास किया है कि परवर्ती साहित्य में अभिज्ञानशाकुन्तल की कथावस्तु को ही ऐतिहासिक सामग्री के रूप में मान्यता प्राप्त हुई है। इस नाटक में नायक सम्राट् दुष्यन्त तथा नायिका कण्व ऋषि पालिता कन्या शकुन्तला के मिलन, वियोग तथा पुनः मिलन की कथा को बड़े रोचक ढंग से प्रस्तुत किया गया है। कथासार इस प्रकार है—

"हस्तिनापुर-निवासी पुरुवंश के प्रतापी समाट् दुष्यन्त एक दिन शिकार खेलते हुए कण्वमुनि के आश्रम के निकट जा पहुँचे। वहाँ एक मृग के पीछे उन्होंने अपना रथ दौड़ाया परन्तु मृग वेगपूर्वक मुनि के आश्रम में प्रविष्ट हो गया। राजा ने उसके वध के लिए बाण का संधान किया ही था कि दो मुनियों ने उसे आश्रम के मृग का वध करने से रोक दिया। राजा के अनुचर पीछे छूट गये थे। वह अकेला ही मुनि के आश्रम में प्रविष्ट हुआ। मुनि कण्व की अनुपस्थिति में उनके शिष्यों ने उनका आतिथ्य किया। विश्रामोन्मुख सम्राट् ने वहीं दो सखियों के साथ वृक्ष सींचती हुई परम सुन्दरी शकुन्तला को देखा। उसके नवयौवन एवं लावण्य से दुष्यन्त अभिभूत हो उठे। इसी मध्य शकुन्तला के केशपाश के फूलों की मधुर गन्ध का अनुसरण करता हुआ एक भ्रमर शकुन्तला के मुखकमल पर मँडराने लगा जिससे भीत होकर शकुन्तला ने अपनी सखियों को सहायता के लिए पुकारा, परन्तु सखियों ने परिहास में कहा कि इसे भगाने की शक्ति हममें नहीं है, इसके लिए तुम इस देश के शासक-सम्राट् दुष्यन्त को पुकारो, क्योंकि तपोवन और उसके निवासियों की रक्षा का भार शासक पर ही होता है।

दुष्यन्त पहले ही शकुन्तला के अनुपम सौन्दर्य पर रीझे हुए थे और किसी बहाने उससे मिलना चाहते थे। शकुन्तला की 'बचाओ, बचाओ' परक गुहार से उन्हें अनायास शकुन्तला से मिलने का अवसर मिल गया। किन्तु वे स्वयं को दुष्यन्त के रूप में प्रकट करना उचित न समझ कर दुष्यन्त के धर्माधिकारी के रूप में उसके सामने पहुँचे। उन्हें देखते ही शकुन्तला भी मुग्ध हो गई। राजा को शकुन्तला की सखियों से यह जानकर कि शकुन्तला मुनि कण्व की कन्या नहीं मेनका ओर विश्वामित्र की कन्या है; विश्वास होने लगा कि अब तक जिसे वह अग्नि समझ रहा था वह तो शरीर पर धारण करने योग्य रत्न है, अतः मेरी मनोकामना अवश्य पूरी होगी। बातचीत के अन्तराल में सखियों पर भी यह रहस्य प्रकट हो

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

गया कि शकुन्तला और दुष्यन्त दोनों के हृदय में एक-दूसरे के लिए प्रेमांकुर उत्पन्न हो चुके हैं। उन्होंने कहा भी कि यदि आज तात कण्व आश्रम में विद्यमान होते तो.....।

आश्रम में ही दुष्यन्त और शकुन्तला गान्धर्व विधि से विवाह कर लेते हैं। इसके कुछ ही समय बाद राजा को आवश्यक कार्यवश हस्तिनापुर लौटना पड़ता है। लौटते समय राजा अपने नाम की अंगूठी शकुन्तला को देते हुए उसे शीघ्र ही अनुचरों द्वारा राजधानी बुलाने का आश्वासन देकर वहाँ से प्रस्थान करता है।

इधर दुष्यन्त के वियोग में शकुन्तला शून्य हृदय हो आत्म विस्मृत होकर समय बिता रही थी कि एक दिन अचानक क्रोधावतार महर्षि दुर्वासा कण्वाश्रम में पधारे। शून्यहृदया शकुन्तला उनका यथोचित स्वागत-सत्कार कर पाने में असफल रही जिससे क्रुद्ध होकर दुर्वासा ने उसे इस प्रकार शाप दिया—"जिसके स्मरण में तुम इतनी भूली हुई हो कि तुम्हें मुझ जैसे अतिथि के स्वागत-सत्कार का भी ध्यान नहीं रहा है, वह तुम्हें इस प्रकार भूल जायेगा कि याद दिलाने पर भी तुम्हें याद नहीं करेगा।" यह शाप सुनकर शकुन्तला की सखियों ने महामुनि से शकुन्तला को क्षमा कर देने का आग्रह किया। उनकी प्रार्थना पर रीझ कर दुर्वासा ने अपने शाप में इतना संशोधन किया कि इसका पति इसे भूलेगा तो अवश्य परन्तु जब उसे उसकी अंगूठी दिखायी जायेगी तब उसे इसकी याद आ जायेगी।

मुनि का शाप प्रतिफलित हुआ। राजधानी में पहुँचकर दुष्यन्त इस प्रकार व्यस्त हुआ कि उसे शकुन्तला का स्मरण तक नहीं रहा। इधर कण्व तीर्थयात्रा से लौटे। यज्ञशाला में प्रवेश करते ही आकाशवाणी द्वारा उन्हें शकुन्तला और दुष्यन्त के गान्धर्व विवाह तथा शकुन्तला के गर्भवती होने का समाचार मिला। उन्होंने शकुन्तला को पतिगृह भेजने की तैयारी की और अपने दो शिष्यों के साथ शकुन्तला को हस्तिनापुर रवाना किया।

अभिज्ञानशाकुन्तल में शकुन्तला की विदाई का प्रसंग इतना करुण, सहज और आकर्षक है कि पाषाणहृदय भी द्रवित हो उठता है। स्वयं महर्षि कण्व के मुख से इस अवसर पर निकल पड़ता है कि मुझ जैसे विरक्त को यदि कन्या का वियोग इतना क्लेश पहुँचा सकता है तो सामान्य गृहस्थजन इसे किस प्रकार सहन कर पाते होंगे? शकुन्तला निसर्ग की कन्या थी। प्रकृति के आँचल में ही उसका शैशव और कैशोर्य बीता था। माता मेनका द्वारा छोड़ने के बाद पक्षियों ने ही उसे लाड़ लड़ाया था, अतः वन के पशु-पक्षी, वृक्ष-लताएँ सब में उसका ममत्व था। कालिदास ने मानवीय ममत्व इनमें अनुस्यूत कर ऐसा सजीव चित्रण किया है कि विश्व साहित्य में यह बेजोड़ हो गया है। आश्रमवासी पशु-पक्षी, मानव सभी आश्रम से शकुन्तला की विदाई ठीक उसी प्रकार करते हैं जैसे गृहस्थ अपनी कन्या की करते हैं। वीतराग महर्षि कण्व का समूचा आश्रम करुणा में आप्लावित हो जाता है। पशु-पक्षी, लता-वृक्ष सभी करुणविगलित हो फूट पड़ते हैं। शकुन्तला हस्तिनापुर की ओर प्रस्थान करती है परन्तु आश्रम की ममता उसे इस प्रकार अभिभूत करती है कि वह अपने पोषक पिता कण्व से पूछती है कि तात! मैं पुनः कब आपके चरणों में आ सकूँगी? महर्षि कण्व कहते हैं—पुत्री! जब तू चक्रवर्ती सम्राट् की जननी बनकर और अपने बेटे को साम्राज्य का भार सौंपकर अपने पति के साथ वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश करेगी तभी यहाँ आ पायेगी। इसके साथ ही

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

महर्षि शकुन्तला को आदर्श गृहिणी बनने के लिए कुछ सीख देते हैं जिसे कवि ने अभिज्ञानशाकुन्तल के चतुर्थ अंक के चार श्लोकों में अनुस्यूत किया है और ये चार श्लोक कवि के आदर्श दृष्टिकोण के ऐसे अमर परिचायक है कि इन्होंने अपने साथ-साथ कवि को, उसकी गहरी पैठ को भी विश्व-साहित्य में सदा-सदा के लिए अजर-अमर बना दिया है। इसके पश्चात् महर्षि के ये शिष्य—शार्ङ्गरव और शारद्वत—तथा आर्या गौतमी के साथ शकुन्तला पतिगृह की ओर प्रस्थान करती है।

दुष्यन्त शकुन्तला को सर्वथा विस्मृत कर चुका था। जब कण्व के दो शिष्यों, आर्या गौतमी के साथ शकुन्तला के आने की सूचना दुष्यन्त को दी गयी तो उसने यज्ञशाला में उनके स्वागत-सत्कार की व्यवस्था करने का निर्देश दिया और स्वयं भी वहाँ पहुँचा। पारस्परिक कुशल क्षेम का आदान-प्रदान होने के पश्चात् कण्व के शिष्यों ने अपने गुरु का सन्देश इस प्रकार सुनाया—"मेरी अनुपस्थिति में मेरी इस कन्या के साथ आपने जो गान्धर्व विवाह किया था वह हर दृष्टि से उचित था। आप सज्जनों तथा गुणीजनों में श्रेष्ठ हैं और शकुन्तला भी मूर्तिमती सत्कर्म है। ऐस सुयोग्य युगल का संयोग कराकर प्रजापति ने अपनी बहुत दिनों की निन्दा दूर कर दी है। अब आप अपनी इस सगर्भा सहधर्मिणी को स्वीकार करें।" किन्तु दुर्वासा के शापवश दुष्यन्त को कुछ भी स्मरण नहीं था, अतः उसने इस विवाह के सम्बन्ध में अनभिज्ञता प्रगट की। इस पर शार्ङ्गरव ने कहा कि यदि आपको अपना किया हुआ कार्य अप्रिय लग रहा हो तो भी राजा के नाते आपको अपना धर्म निभाना चाहिए। दुष्यन्त ने पुनः इनकार किया।

शकुन्तला को स्वप्न में भी राजा से इस प्रकार के व्यवहार की आशा न थी। राजा के कथन से वह चिन्तासागर में ऊभ चूभ होने लगी। आर्या गौतमी ने तभी शकुन्तला का घूंघट हटा दिया जिससे राजा उसे पहचान कर अपना ले, परन्तु राजा ने उसे अपनाने से ही नहीं उसे पहचानने तक से इनकार कर दिया। राजा के व्यवहार से खिन्न होकर कण्व के शिष्यों ने उसे ख़ूब खरी-खोटी सुनायी परन्तु राजा अविचलित रहा। अब शकुन्तला को अँगुठी की याद आयी और उसने वह दिखाकर राजा को अपने साथ विवाह की घटना याद कराने का विचार किया, परन्तु अँगुठी थी कहाँ ? वह तो शची तीर्थ में आचमन करते समय गिर चुकी थी। प्रमाण के अभाव में सभी निराश हो उठे। अन्त में आर्या गौतमी ने यह कहकर वहाँ से प्रस्थान किया कि यह आपकी पत्नी है और आप इसके पति हैं। चाहे इसे रखें चाहे निकालें। शकुन्तला भी उनके पीछे-पीछे चलने को उद्यत हुई। यह देख शार्ङ्गरव ने उसे डाटते हुए कहा—"अभागी! क्या अब तू स्वतन्त्र होना चाहती है ? यदि राजा का कथन सत्य है अर्थात् उनके साथ तेरा विवाह नहीं हुआ है तो तू पतिता है अतः महर्षि कण्व के आश्रम में प्रवेश के अयोग्य है और यदि तेरा कथन सत्य है, तेरा चरित्र शुद्ध है तो तेरे लिए पतिगेह में दासी बनकर रहना भी श्रेयस्कर है।

शकुन्तला यह सुनकर वहीं जड़ होकर खड़ी रह गयी। उसकी दयनीय दशा देखकर पुरोहित सोमरात ने कहा—"महाराज! ज्योतिषियों ने कहा है कि आपका पुत्र चक्रवर्ती होगा। यदि इसके गर्भ से जन्म लेने वाले बालक में चक्रवर्ती के लक्षण दिखायी दें तो समुचित

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

चाहिए कि इसका कथन सत्य है और तब इसे अन्तःपुर में निवास देना चाहिए, अन्यथा आश्रम में वापिस भेज देना चाहिए। अतः जब तक प्रसव न हो इसे मेरे यहाँ रहने दें। शकुन्तला पुरोहितजी के घर की ओर बढ़ी ही थी कि एक आश्चर्यजनक घटना घटी—अप्सरा तीर्थ के निकट एक दिव्य ज्योति उसे उठा कर ले गयी। पुरोहित से यह समाचार जानकर दुष्यन्त को सन्तोष-सा हुआ परन्तु यह सन्तोष क्षणिक ही था। वह मन-ही-मन उद्विग्न रहने लगा परन्तु लाख प्रयत्न करने पर भी उसे शकुन्तला के साथ विवाह का स्मरण नहीं आया।

दुष्यन्त का साला हस्तिनापुर का नगरपाल था। एक दिन दो प्रहरियों के साथ वह घूम रहा था कि उसे कुम्भिलक नामक मछुआ राजा के नाम वाली अँगूठी बेचता हुआ दिखायी दिया। उसने उसे बन्दी बनाकर महाराज के सामने प्रस्तुत किया। पूछने पर उसने रोहू मछली के पेट से उसे पाने की बात बतायी। अँगूठी देखते ही दुष्यन्त को शकुन्तला के साथ विवाह की घटना स्मरण हो आयी। मछुए को पुरस्कार देकर छोड़ दिया गयां। दुष्यन्त अब शकुन्तला के लिए विकल रहने लगा। एक दिन उसने अनसूया-प्रियंवदा सखियों के साथ शकुन्तला का चित्र बनाया और उसे देख-देख कर दिन बिताने लगा। विदूषक माधव्य को छोड़कर अन्य सबसे मिलना-जुलना भी छोड़ दिया।

इसी बीच वसन्त ऋतु का आगमन हुआ। प्रति वर्ष आयोजित होने वाले वसन्तोत्सव का निषेध कर दिया गया। इधर शकुन्तला को उसकी माता मेनका अप्सरा तीर्थ से उठाकर महर्षि कण्व के आश्रम में पहुँचा आई थी अवश्य; परन्तु इस चिन्ता में थी कि दुष्यन्त से शकुन्तला का मिलन हो। इसी दृष्टि से उसने अपनी सखी सानुमती को दुष्यन्त का हालचाल लेने के लिए भेजा। सानुमती अलक्ष्य होकर दुष्यन्त के अन्तःपुर में गई और शकुन्तला के वियोग में राजा की दयनीय दशा देखकर उसने स्वर्ग लौटकर मेनका को पूरा समाचार सुनाया।

इसी बीच विदूषक माधव्य का करुण क्रन्दन राजा के कानों में पड़ा। राजा उसे बचाने के लिए दौड़ा परन्तु तिरस्कारि विद्या के प्रभाव से कोई उसे लेकर अदृश्य हो गया। माधव्य को अदृश्य करने वाला अन्य कोई नहीं स्वयं इन्द्र का सारथी मातलि था। राजा की दयनीय दशा देखकर उसने उसे क्रुद्ध करने के लिए यह उपाय किया था। राजा की बेचैनी देखकर मातलि ने प्रकट होकर इन्द्र के रथ की ओर इंगित कर कहा—"महाराज! इस समय दानवों के साथ देवराज इन्द्र का घोर युद्ध हो रहा है। उन्होंने अपनी सहायता के लिए आपको तत्काल बुलाया है। दुष्यन्त यह सुनते ही तत्काल युद्ध में भाग लेने के लिए चल पड़े। वहाँ जाकर उन्होंने दानवों को परास्त किया जिससे इन्द्र प्रसन्न हुए। उन्होंने देवताओं के सामने दुष्यन्त को अपने सिंहासन पर बिठाया और बड़े आदर-सत्कार के बाद उन्हें अपने रथ में बिठाकर विदा किया। स्वर्ग से उतरते हुए मातलि ने हेमकूट पर्वत पर अपना रथ उतारा और कहा—"महाराज! यह सामने महर्षि कश्यप का आश्रम है और यहीं पर महर्षि तपस्या में लीन हैं।" राजा महर्षि के आश्रम की प्राकृतिक शोभा को देखकर मुग्ध हो गये और बोले—'यह तपोवन और इसके निवासी धन्य हैं।"

मातलि ने पता लगाया कि महर्षि कश्यप इस समय अपनी पत्नी अदिति तथा अन्य ऋषिपत्नियों को पतिव्रत धर्म का उपदेश कर रहे हैं। राजा को एक अशोक के वृक्ष के नीचे

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

ठहराकर वह महर्षि कश्यप को राजा के आगमन की सूचना देने गया। इसी मध्य राजा का दक्षिण बाहु फड़कने लगा और कुछ दूरी पर स्त्रियों की आवाज सुनायी पड़ी, जिनके साथ एक चंचल बालक खेल रहा था। उन्होंने देखा—वह शिशु इतना धृष्ट और निर्भय है कि सिंहशावक का मुँह फाड़कर उसके दाँत गिनना चाहता है—"जृम्भस्व रे सिंहशावक! जृम्भस्व दन्तान् ते गणयिष्यामि। तपस्विनी स्त्रियाँ उसे इस कार्य से विरत करना चाहती हैं परन्तु वह उनकी बात पर कोई ध्यान ही नहीं देता। उस बालक को देखकर दुष्यन्त के हृदय में स्नेह की तरंगें उठने लगती हैं। तपस्विनियाँ दुष्यन्त से उस बालक को इस खेल से रोकने का अनुरोध करती हैं। दुष्यन्त उसे यह कह कर इस क्रीड़ा से विरत करने का प्रयास करता है कि 'एक ऋषिकुमार को ऐसा नहीं करना चाहिए'। धीरे-धीरे दुष्यन्त को विदित होता है कि यह बालक शकुन्तला का पुत्र है और इसके शरीर में चक्रवर्ती के लक्षण स्फुट हैं। इतने में एक तापसी घबराकर कहती है कि उसकी भुजा में बँधा हुआ रक्षाकवच कहाँ गया? राजा नीचे गिरे हुए रक्षा कवच को उठाकर बालक की भुजा में बाँधने के लिए उसे उठाने के लिए झुकता है परन्तु तापसी उसे उस कवच को उठाने से रोकती हुयी कहती है—इसके माता-पिता के अतिरिक्त अन्य व्यक्ति यदि इसे छूयेगा तो महर्षि कश्यप के शाप से यह सर्प बनकर उसे डस लेगा। क्योंकि राजा उस कवच को हाथ में थाम चुका था अत: उसे विश्वास हो जाता है कि बालक उसी का पुत्र है। उधर तापसियाँ भी बालक की आकृति का राजा से साम्य देखकर तथा कवच से राजा को किसी प्रकार की हानि होते न देखकर समझ जाती हैं कि आगन्तुक अन्य कोई नहीं स्वयं राजा दुष्यन्त हैं।

तभी शकुन्तला वहाँ आई। राजा ने उसके चरणों पर गिरकर अपने अपराध की क्षमा माँगी। शकुन्तला ने उसे क्षमा करते हुए अपने स्मरण आने का रहस्य पूछा। राजा ने अंगूठी निकाल कर दिखाते हुए कहा—इसी के कारण।

इसी समय मालति ने वहाँ आकर पुत्र तथा पत्नी के मिलने पर राजा को वधाई दी। सब मिलकर कश्यप एवं अदिति के पास पहुँचे और सबने महर्षि को प्रणाम किया। महर्षि ने ऋषि दुर्वासा के शाप का विवरण सुनाते हुए उन्हें आशीर्वाद दिया तथा अपने शिष्य द्वारा महर्षि कण्व को भी दुष्यन्त-शकुन्तला मिलन का समाचार भिजवा दिया।

## अभिज्ञानशाकुन्तल का वैशिष्ट्य

अभिज्ञानशाकुन्तल की कथा का मूलोत्स है महाभारत, जिसके सम्बन्ध में वेदव्यास जी की यह गर्वोक्ति प्रसिद्ध है—

'यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्'। परन्तु अभिज्ञानशाकुन्तल की कथा महाभारत की अपेक्षा अतीव पृथुल एवं परिवर्तित है। इस नाटक का आरम्भ इतने प्रभावशाली ढंग से हुआ है कि प्रथम दृश्य में ही पाठक अभिभूत होकर रह जाता है। महाकवि ने कथा को इच्छानुसार परिवर्तित कर अपनी प्रतिभा-कूची से इस प्रकार सँवारा है कि कथा ही नहीं पात्रों के व्यक्तित्व में भी अन्तर आ गया है। प्रेम और सौन्दर्य का सरस, हृदयग्राही और मर्मस्पर्शी चित्रण जैसा अभिज्ञानशाकुन्तल में हुआ है, अन्यत्र दुर्लभ है। राजदरबार और तपोवन का स्वरूप एवं सम्बन्ध, स्वर्ग और मर्त्यलोकवासियों का सम्बन्ध, वर्णाश्रम धर्म तथा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

चारों वर्णों के पारस्परिक सम्बन्ध का अति सौहार्द्रपूर्ण चित्रण इस नाटक की सर्वोपरि विशेषता कही जा सकती है।

काव्यरसों की मोहक छटा के कारण अभिज्ञानशाकुन्तल के दृश्यों का अपना महत्त्व है। शृंगार के दोनों पक्षों—संयोग और वियोग—का जितना सजीव चित्रण अभिज्ञानशाकुन्तल में मिलता है उतना अन्यत्र विरल ही सम्भव है। शकुन्तला दुष्यन्त की वियोगाग्नि में तपकर पाठक भी विगलित हुए बिना नहीं रहते। शकुन्तला की विदाई का प्रसंग तो विश्व साहित्य में अद्वितीय ही सभी ने एक स्वर से स्वीकार किया है। इन्हीं विशेषताओं को दृष्टिगत रखकर शाकुन्तल के सम्बन्ध में कहा गया है—

काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला।
तत्रापि च चतुर्थोऽङ्कस्तत्र श्लोकचतुष्टयम्॥

शाकुन्तल के चतुर्थ अङ्क के प्रायः सभी दृश्य करुण रस से ओतप्रोत हैं। इस नाटक में यथाप्रसंग वीर, हास्य, अद्‌भुत, रौद्र तथा वात्सल्य रसों का पूर्ण परिपाक हुआ है। इसमें ओज के साथ मनोज्ञता तथा क्षिप्रता के साथ भावप्रांजलता का अनुपम समन्वय है। कालिदास नारी एवं प्रकृति सौन्दर्य के अनुपम चितेरे हैं। उनकी रससिक्त तूलिका का चमत्कार शाकुन्तल में सर्वत्र दृष्टिगोचर होता है। उनके वर्णन इतने सजीव हैं कि रंगों और रेखाओं के बिना ही उनके द्वारा प्रस्तुत दृश्यों का अवलोकन किया जा सकता है।

अपनी प्रकृति के अनुसार महाकवि ने शाकुन्तल की समाप्ति भी सुखान्त ही रखी है। इसके अन्तिम दृश्य में वियुक्त प्रेम के संयोग की जो परिणति कवि ने प्रस्तुत की है उसमें लोक- कल्याण की शाश्वत पृष्ठभूमि सन्निहित है। सर्वदमन अर्थात् भरत के रूप में इस विशाल राष्ट्र के रक्षक की ऐसी छवि के दर्शन कवि ने कराये हैं जो मोहक तो है ही, प्रेरक भी है। महर्षि कश्यप के आश्रम में रहते हुए जो संस्कार भरत के मन पर पड़े हैं उनका दिग्दर्शन कवि ने इतनी कुशलता से कराया है कि शारीरिक तथा मानसिक क्षमता की किशोर मूर्ति पाठक को भावविभोर कर जाती है। अपने राष्ट्र को भी इस अवसर पर कवि भुलाता नहीं। उसके लिए उसके कण्ठ से यह मंगलकामना प्रस्फुटित होती है—

प्रवर्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः।
सरस्वती श्रुतिमहती न हीयताम्॥

कालिदास के अतिरिक्त लोकमंगल की ऐसी उदात्त भावना अन्यत्र मिल पाना असम्भव ही है। शाकुन्तल में धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष चतुर्विध पुरुषार्थों का सामंजस्यपूर्ण प्रतिपादन अतीव व्यावहारिक और प्रेरणाप्रद है। कवि ने राजा को अहर्निश प्रजा के कल्याणकामी के रूप में प्रस्तुत कर 'राजा प्रकृतिरञ्जनात्' की आर्ष कामना को मूर्त करने का प्रयास किया है।

कालिदास वस्तुतः प्रेम के कवि थे और यही कारण है कि उनकी कृतियों में जुगुप्सा और घृणा के दर्शन चेष्टा करने पर भी नहीं होते। सुन्दरता उन्हें अतीव प्रिय है और उन्होंने 'भवन्ति भव्येषु हि पक्षपाताः' की सूक्ति को सर्वत्र गरिमा प्रदान की है, तथापि उनके मन में

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कुरूपों, दलितों और अभागों के प्रति जो सहानुभूति है वह उनके दृष्टिकोण को उजागर कर देने मे समर्थ है।

**भाषा-शैली—**

शाकुन्तल की भाषा एवं शैली सर्वथा अभिनव है। संस्कृत साहित्य में इसकी तुलना किसी अन्य ग्रन्थ से नहीं की जा सकती। स्वयं कालिदास को भी इसकी जैसी सफलता अपनी अन्य कृतियों में नहीं मिली है। सम्भवत: यही कारण है कि समीक्षक इसे कवि की अन्तिम एवं अनवद्य रचना मानते हैं। इसकी भाषा अतीव सरस, सजीव, प्रांजल, परिमार्जित एवं प्रवाहमयी है। इसके संवादों में इतनी सहजता, क्षिप्रता, प्रभावोत्पादकता एवं चुस्ती है कि पात्रों का व्यक्तित्व स्वयं साकार हो उठता है। यथास्थान लोकोक्ति और मुहावरों के समुचित प्रयोग से भाषा की शक्ति सौन्दर्य में अकल्पनीय वृद्धि हुई है। उपमा, उत्प्रेक्षा, स्वभावोक्ति आदि अलंकारों के समुचित प्रयोग से इनकी कृति कितनी महनीय बन गयी है उसे उसके आस्वादन से ही जाना जा सकता है।

प्राकृतिक उपादानों के मानवीकरण द्वारा कवि ने अभिज्ञानशाकुन्तल के सौन्दर्य को कई गुणा बढ़ा दिया है। कण्वाश्रम के पशु-पक्षी-लता-वृक्ष सबमें मानवीय संवेदना की गहरी छाप है। कवि ने सर्वत्र गृहस्थधर्म की मर्यादा का पूरा-पूरा ध्यान रखा है। महर्षि कण्व जैसे वीतराग मुनि को भी राजघरानों की स्त्रियों के जीवनादर्श की जानकारी से ओतप्रोत दिखाकर कवि ने अपनी एतद्विषयक पैठ का दिग्दर्शन जिस खूबी से कराया है वह स्वयं में बेजोड़ है। शकुन्तला की आश्रम से विदायी के अवसर पर जड़-चेतन सभी का करुणाविगलित हो जाना कालिदास की व्यापक मानवीय संवेदना का जीता-जागता प्रमाण है।

कालिदास ने अपने पात्रों के चरित्रचित्रण के साथ रसव्यंजना पर भी पूरा-पूरा ध्यान दिया है। उनके अनेक पात्र इसी धरा के निवासी, अनेक दिव्य गुणों और अलौकिक सौन्दर्य के स्वामी होते हुए भी मानवीय संवेदना और सहानुभूति से जिस प्रकार ओतप्रोत परिलक्षित होते हैं वैसे अन्यत्र दुर्लभ ही हैं। उनके नायक अपने सुख के लिए नहीं सर्वसाधारण के सुख के लिए ही जीवन धारण करते हैं। वे स्वकीय वेदना को मानवता के लिए न्योछावर कर परम तोष का अनुभव करते हैं। कालिदास के प्रेमप्रसंग वासनात्मक नहीं हैं, क्योंकि रघुवंश में उन्होंने विवाह का भारतीय आदर्श इस रूप में प्रतिपादित किया है—'प्रजायै गृहमेधिनाम्'।

## चरित्र-चित्रण

**दुष्यन्त**—शाकुन्तल के नायक दुष्यन्त धीरोदात्त प्रकृति के हैं। सुन्दरता, सुकुमारता, वीरता, धीरता, गम्भीरता उनके ऐसे नैसर्गिक गुण हैं जिनके कारण अनायास ही उनका महापुरुषत्व ज्ञापित होता है। मृगया और युद्ध दोनों के ही वे कुशल खिलाड़ी हैं। उत्कृष्ट प्रेमी होने के साथ-साथ उत्तम पति भी वे हैं और रसिकशिरोमणि होने के साथ-साथ अद्वितीय योद्धा भी हैं। आत्मसंयम के क्षेत्र में भी उन्हें अद्वितीय कहा जा सकता है। अभिशप्त दशा में शकुन्तला जैसी अपूर्व सुन्दरी को तिरस्कृत कर देना उनके आत्मसंयम का प्रमाण है। गुरुजनों के प्रति श्रद्धा-भावना, सतत प्रजा की हितकामना एवं न्यायपरक निष्ठा आदि गुण उन्हें आदर्श व्यक्ति से बढ़कर और कुछ सिद्ध करते हैं। कर्तव्यपरायणता के साथ-साथ दुर्गुणों से घृणा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

